१८१६ की १५ वीं जनवरी को 'गोल्ड स्मिथ' की लिखी हुई एक पुस्तक नेपोलियन को मिली। नाम को तो यह इतिहास था, लेकिन सिर से पैर तक यह मिथ्या और नेपोलियन तथा उसके कुटुम्ब की बाबत अश्लील बातों से भरी थी। इसने इस झूठ से भरी पुस्तक को दुःख के साथ फेंक दिया। १६ अप्रैल को चंगेजखां के अवतार सर हडशन लो नए गर्वनर हो कर आए। इनके पास 'सम्राट् नेपोलियन' नाम की पुस्तक नेपोलियन को भेंट करने के लिये 'हाबहाउस' ने इंगलैंड से भेजी थी, परंतु सम्राट् शब्द के कारण 'लो' ने इन्हें न दी। एक दिन 'लो' के साथ इसकी बात चीत हुई, जिसका परिमाण यह हुआ कि 'लो' ने इन्हें मन भर कर सताना आरंभ किया। कुछ तो 'लो' के बर्ताव से और कुछ सेंट हेलना के जल वायु से नेपोलियन को असीम कष्ट होने लगा और इसका स्वास्थ्य दिनों दिन गिरता ही गया। इसी घोर यंत्रणा में पांच वर्ष जैसे तैसे बीते। इसे जननी और जन्मभूमि दोनों की नित्य याद आती थी। इनके प्रति इसका प्रेम मरने तक ज्यों का त्यों बना रहा।

जो अन्याय, अत्याचार तथा अनुचित व्यवहार इसने सहन किया, दूसरा होता तो न सह सकता और आत्म-घात कर लेता। लेकिन नेपोलियन अदृष्टवादी और सच्चा वीर था। ५ अप्रैल की रात को इसका रोग बढ़ा और दुःख के मारे यह कहने लगा—"हे परमात्मन्! यों ही मारना था तो क्यों एक तोप के गोले से ही मेरा काम तमाम न किया, क्यों इतने समरों में से मुझे बचा

लाया ।" १५ अप्रैल को इसने जीवन की अधिक आशा न देख एक विल लिखाया । वह यह है—

"पचास वर्ष से अधिक हुए कि जब मेरा जन्म रोमन धर्म्म में हुआ था। उसी धर्म्म पर विश्वास रखता हुआ मैं शरीर त्याग करता हूँ । मेरी कामना यह है कि मेरा शरीर मेरी प्रियतमा फारासीसी जाति के वासस्थान में सीन नदी के किनारे भूमि को समर्पित हो । मेरा जो प्रेम महिषी सम्राज्ञी मेरिया लुइसा के प्रति था मरण पर्य्यंत वही प्रेम मेरे हृदय में विराजता है । मेरा अनुरोध है कि वह मेरे पुत्र का पालन पोषण करे, वह जिस विपद् में पड़ा है उससे उसकी रक्षा करे । मैं अपने पुत्र से अनुरोध करता हूँ कि वह इस बात को न भूले कि वह फ्रांस का राज-पुत्र हो कर जन्मा था, उसे युरोप की उत्पीड़क तीन महाशक्तियों के हाथ में पुतली की तरह नाचना उचित न होगा । वह फ्रांस के विरुद्ध हथियार न उठाए, फ्रांस देश का कोई अपकार न करे, फ्रेंच जाति के लिये मेरी ही नीति का अवलंबन करे ।"

अंत में उसने अपने साथियों को धन संपत्ति बाँटी । वह किसी को भूला नहीं, उसने यथोचित सब के श्रम का प्रतिफल दान किया । इसके पीछे उसने सम्हाला लिया, लोग समझे कि अच्छा हो चला है पर वह जानता था कि मौत के पहले एक बार मनुष्य सम्हाला लिया करता है । उसने कहा भी था कि—"मैं स्वर्ग में जा कर अपने साथी क्लेबर; देशाई, डोरो, ने, मोराट, मेसानो, बार्थियर आदि से मिलूँगा, वे मेरी इधर की बातें सुनेंगे । मुझे देख कर वे

एक बार उत्तेजनापूर्ण हो उठेंगे।"

नेपोलियन ने मरने के पहले ही एक पत्र गवर्नर सेंट हेलना के नाम बिना तारीख का लिखा दिया कि जो उसके मरने के पश्चात् काउंट मांथोलन ने अपने हस्ताक्षर से दिया था। पत्र यह था—

महाशय, गवर्नर सेंट हेलना

...... तारीख को बहुत दिनों तक रोगग्रस्त रह कर सम्राट् ने प्राणत्याग किया। आप को मैं यह समाचार देता हूँ। आप से वह अंतिम इच्छा जताने का आदेश कर गए हैं, वह यह है कि उनका शव फ्रांस भेजा जाय और उनके सहचरों को स्वदेश लौटा दिया जाय। इसके बंदोबस्त की सूचना दे कर मुझे अनुगृहीत कीजिएगा।

आपका अनुगृहीत

काउंट मांथोलन।

२९ अप्रैल से सम्राट् का शरीर बहुत ही गिरने लगा। अचेत हो कर वह बक भी उठने लगे, दवा पीने से घृणा हो गई थी। एक बार डाक्टर ने दवा पीने और प्लास्टर लगाने के लिये आग्रह किया, सम्राट् ने कहा—'कुछ लाभ नहीं है, व्यर्थ है, मौत पास आ चुकी है। आपने मेरी जो सेवा सुश्रूषा की है उससे मैं बाध्य हूँ और आपको प्रसन्न करना चाहता हूँ। लगा दो प्लास्टर।' ४ मई को मृत्यु पास जान कर सम्राट् के बाल बच्चे मिलने आए थे। इन्होंने सम्राट् की दशा देख कर बहुत दुःख किया, लेकिन ईश्वराज्ञा बड़ी बलवती है, सिवाय दुःख करने के किसीका कुछ बस नहीं चलता।

—:०:—